# जॉन एफ़. कैनेडी
# और तूफानी सागर

होवार्ड गोल्डस्मिथ

चित्र: रेने



जॉन एफ. कैनेडी और उनकी दस वर्षीय बहन, कैथलीन, समुद्र तट पर सीपियों के लिए खुदाई कर रहे थे. जॉन अपनी बहन को किक बुलाता था.

बहन उसे जैक बुलाती थी.





"मैं सीपियों की खुदाई करते-करते थक गई हूँ!" किक ने कहा. "मैं अब कुछ और करना चाहती हूं."

जैक ने साफ नीले पानी को देखा.

"ठीक है, चलो फिर नौकायन करते हैं," जैक ने कहा.



"हम कहाँ जायेंगे?" किक ने पूछा.

"किसी खास जगह नहीं," जैक ने कहा. "जहाँ भी हवा हमें ले जाए."





"लेकिन, जैक, तुम जानते हो कि नाव की सवारी करने से पहले हम हमेशा अपने माता-पिता को उसके बारे में बताते हैं," किक ने कहा.



"माँ और पिता शहर गए हैं," जैक ने कहा. "तुम बिना बात की चिंता कर रही हो. अगर हम नाव को ओस्टरविले ले जाएं तो कितना अच्छा होगा? वहाँ हम पिताजी के दोस्त कैप्टन मैनली से मिल सकते हैं और उन्हें बता सकते हैं कि हम नौकायन कर रहे हैं."

"ठीक है," किक ने कहा



फिर वे बाहर खाड़ी में गए.

जल्द ही वे कैप्टन मैनली के पास पहुँचे.

"जैक," कप्तान ने कहा, "तुम एक असली नाविक की तरह नाव को बंदरगाह में लेकर आए हो!"

"धन्यवाद," जैक ने कहा.

"हम आपको यह बताने आए हैं कि किक और मैं नौकायन के लिए जा रहे हैं."



कैप्टन मैनली ने आसमान की ओर देखा. "बादलों का रुख अच्छा नहीं दिखता है," उन्होंने कहा.

"वे तूफानी बादल हैं. अगर मैं तुम्हारी जगह होता, तो मैं बहुत दूर नहीं जाता."

"ठीक है," जैक ने कहा.

फिर जैक और किक बंदरगाह से बाहर निकले.



लहरें धीरे-धीरे बड़ी होती गईं.

जल्द ही लहरें गुस्से में नाव से आकर टकराने लगीं.

फिर, बिना किसी चेतावनी के, घना कोहरा छा गया.

जैक को अब जमीन दिखाई नहीं दे रही थी.





किक रोने लगी.

उसने जैक की बाँह पकड़ ली
और उसे छोड़ा नहीं.

"डरो मत," जैक ने कहा.

“मैं तुम्हें सुरक्षित वापस पहुँचाऊँगा.



"नहीं," किक ने जैक के हाथ को कसकर पकड़ते हुए कहा. वो जैक की बहादुरी पर मुस्कुराई, लेकिन उसका निचला होंठ काँप रहा था.





जैक के लिए वो डरने का समय नहीं था.

नाव पानी में ऊपर-नीचे हिचकोले खा रही थी. जैक ने नाव के स्टीयरिंग को अपने दोनों हाथों से पकड़ा.



जैक के दिमाग में अपने पिता के शब्द गूँज रहे थे:

"खुद पर भरोसा रखें, जैक. तुम काबिल हो."

जैक कोहरे के बीच से चलता रहा.

जैक के पिता और बड़े भाई, समुद्र तट पर खड़े थे और किनारे पर ऊंची-ऊंची लहरों को टकराते हुए देख रहे थे.



वे दोनों जानते थे कि जैक एक अच्छा नाविक था.

"जैक ने उस नाव पर एक हजार बार सवारी की है!" जो ने कहा.

"हाँ, और खराब मौसम में भी," उसके पिता ने जोड़ा.





फिर भी, उनकी आवाज़ में चिंता थी क्योंकि जैक अभी एक छोटा लड़का था.



कुछ घंटों बाद पिता ने कुछ कार्रवाई करने की सोची.

उन्होंने कहा, "हमने बहुत लंबा इंतजार किया है. अब मैं तटरक्षक बल से उनकी तलाश करने के लिए कहूंगा."

फिर वे घर की ओर दौड़े.

"रुकिए, पिताजी!" जो चिल्लाया.

"देखिये, मुझे कुछ नज़र आ रहा है!"

उसने पानी की ओर इशारा किया.



कोहरे को काटते हुए एक छोटी सी पाल वाली नाव तट की ओर आ रही थी.

वो सीधे गोदी तक आई.

जैक और किक नाव की डेक से अपने हाथ लहरा रहे थे.

जैक ने नाव को गोदी से बांध दिया.





जैक ने किक की नाव से उतरने में मदद की.

किक अपने पिता की बाहों में चली गई.

लेकिन जैक किसी सीपी की तरह शांत उनके पास गया.

"वहां थोड़ा कोहरा ज़रूर था," जैक ने कहा. "लेकिन और कोई समस्या नहीं थी."





"बढ़िया काम, मेरे बेटे!" जैक के पिता ने कहा. "मुझे तुम पर गर्व है. तुम हमेशा इसी तरह अपना सर्वश्रेष्ठ प्रदर्शन करते रहना."

"तुम मेरे हीरो हो, जैक!" किक ने कहा.

फिर पिता बच्चों को वापस घर ले आए.



जब वो बड़ा हुआ तो जैक अमेरिकी नौसेना में शामिल हो गया. वो जल्द ही एक कप्तान बन गया.



द्वितीय विश्व युद्ध के दौरान एक रात उसकी नाव को एक जापानी जहाज ने डुबा दिया.

नाव के सभी लोग समुद्र में गिर गए.

लेकिन जैक एक बहादुर और मजबूत तैराक था.

उसने नाविकों को डूबने से बचाया.



अपने साहस और नेतृत्व के लिए जैक ने स्वर्ण पदक जीता.

वो एक राष्ट्रीय हीरो जैसे घर लौटा.





बाद में जॉन एफ़. केनेडी संयुक्त राज्य अमेरिका के सीनेटर बने.

फिर 1960 में, अमेरिका का राष्ट्रपति बनने का उनका सपना साकार हुआ.

## जॉन एफ. कैनेडी के जीवन की समयरेखा:

1917 जॉन फिट्जगेराल्ड कैनेडी का जन्म 29 मई को ब्रुकलाइन, मैसाचुसेट्स में हुआ

1927 कैनेडी परिवार रिवरडेल, न्यूयॉर्क चला गया

1931 चोएट स्कूल में प्रवेश किया

1940 हार्वर्ड विश्वविद्यालय से स्नातक

1941 अमेरिकी नौसेना में भर्ती

1943 कैनेडी की नाव, पीटी-109, एक जापानी जहाज ने डुबो दी. कैनेडी ने घायल चालक दल को बचाया

1944 "बेहद वीर" आचरण के लिए नौसेना का समुद्री कोर पदक मिल

1946-53 अमेरिकी कांग्रेस में कार्य किया

1953 में जैकलीन बाउविएर से शादी की

1953-61 अमेरिकी सीनेट में सेवा की

1957 बेटी, कैरोलिन बाउवियर कैनेडी, का जन्म हुआ

1957 कैनेडी को उनकी पुस्तक "प्रोफाइल्स इन करेज" के लिए पुलित्जर पुरस्कार मिला

1960 अमेरिका के निर्वाचित राष्ट्रपति

1960 बेटे, जॉन एफ. कैनेडी जूनियर, का जन्म

1961 पीस-कोर की स्थापना

1962 क्यूबा से मिसाइलों को हटाने के लिए रूस को बाध्य किया

1963 डलास, टेक्सास में हत्या कर दी गई